भाषा—बृहस्पति, शुक्र और चन्द्रमा मीन का हों तो उस जातक को राज्य मिलता है, और उस की स्त्री बहुत पुत्र पैदा करने वाली है।

अन्यच्च—नीचस्थिता जन्मनि ये ग्रहेन्द्राः स्वोच्चस्थिता राजसमानभाग्याः।
उच्चस्थिताश्चेदपि नीचभागा ग्रहा न कुर्वन्ति तथैव भाग्यम् ॥

भाषा—जन्मकाल में नीच स्थित ग्रह अपने उच्च के नवांश में हों तो वे राजा के समान भाग्य को देते हैं। अगर उच्चस्थित ग्रह अपने नीच के नवांश में हों तो वे अच्छा भाग्य नहीं करते हैं।

- अन्यच्च—विद्यास्थाने यदा सौम्यः कर्कस्थाने च चन्द्रमाः।
धर्मस्थाने यदा जीवो राजयोगस्तदा भवेत् ॥

भाषा—अगर पञ्चम स्थान में बुध कर्क राशि में चन्द्रमा हो धर्म स्थान में बृहस्पति हो तो राज योग होता है।

अन्यच्च—उच्चस्थानगता सौम्याः केन्द्रस्थाने भवन्ति चेत्।
ध्रुवं राज्यं भवेत्तस्य यदि नीचसुतो भवेत् ॥

भाषा—अगर उच्चस्थान स्थित शुभग्रह केन्द्रस्थान में हों तो नीच जात का लड़का भी निश्चय करके राज्य पाता है।

अन्यच्च—धनुर्मीनतुलामेषमृगकुम्भोदये शनौ।
चार्वङ्गो नृपतिर्विद्वान् पुरग्रामाग्रणीर्भवेत् ॥

भाषा—धनु, मीन, तुला, मेष, मकर या कुम्भ का शनि लग्न में हो तो अच्छे शरीर वाला पण्डित और पुर ग्राम वासियों में अग्रगण्य होता है।

अन्यच्च—लग्नात्षष्ठ उताष्टमे यदि शुभाः पापैरयुक्तेक्षिताः।
मन्त्री दण्डपतिः क्षितेरधिपतिर्नेता बहूनां पतिः ॥

भाषा—लग्न से षष्ठ और अष्टम स्थान में शुभग्रह [redacted] तथा पापग्रह से युक्त या दृष्ट न हों तो मन्त्री या राजा या सेनापति होता है।

अन्यच्च—केन्द्रे विलग्ननाथः श्रेष्ठबलो मानवाधिपं कुरुते।

भाषा—बलवान् लग्न के स्वामी केन्द्र में हो तो राजा होता है।

अन्यच्च—दिवौकसांपतेर्मन्त्री कुर्यात्पश्यन्बुधं नृपम्।

भाषा— जिस के जन्म काल में बृहस्पति बुध को देखता हो वह मनुष्य राजा के मन्त्री होता है।

अन्यच्च—यदि पश्यति दानवार्चितं वचसामधिपस्तदा नृपतिः।

भाषा—जिस के जन्मकाल में बृहस्पति शुक्र को देखता हो वह मनुष्य राजा होता है।

अन्यच्च—दिव्यस्त्रीवरकाञ्चनाम्बरयुतः पण्डित्यलक्ष्मीमयः
शश्वत्कौतुकगीतनृत्यरसता व्यापारदीक्षागुरुः।
पुत्रभ्रातृजनान्वितः स्थिरमतिः सत्कर्मप्रीत्यन्वितो
जीवे केन्द्रगते भवेन्निजसुखी सत्कर्मकारी नरः॥

भाषा—जिस के जन्मकाल में बृहस्पति केन्द्र में हो वह मनुष्य दिव्य स्त्री, सुवर्ण, वस्त्र पण्डित्य और लक्ष्मी से युक्त होता है। सर्वदा कौतुक, गीत, नृत्य, रसिकता, व्यापार और दीक्षा में प्रवीण होता है। पुत्र, और भृत्यों से युक्त, स्थिरमति, सत्कर्म में प्रीति करने वाला तथा अपने पराक्रम से सुखी होता है।

अन्यच्च—धनवान् प्राज्ञः शूरो मन्त्री वा दण्डनायकः पुरुषः।
दशमस्थे रवितनये वृन्दपुरग्रामनेता स्यात्॥

भाषा—जिसके जन्मकाल में दशम स्थान में शनि हो वह मनुष्य धनवान्, पण्डित, शूर, मन्त्री, दण्डनायक अथवा नगर और ग्राम का नेता होता है।

अन्यच्च—महीसुतः केन्द्रसमाश्रितो बली रवीन्दुवाचस्पतिभिर्निरीक्षितः। भवेन्नृपेन्द्रः॥

भाषा—जिस के जन्म काल में मङ्गल बलवान् होकर केन्द्र में बैठा हो, सूर्य, चन्द्रमा और बृहस्पति उस को देखते हों तो राजा होता है।

अन्यच्च—कृत्तिका-रेवती-स्वाती-पुष्ये स्थायी भृगो.सुतः। नृपं करोति॥

भाषा—जिस के जन्म काल में कृत्तिका, रेवती, स्वाती या पुष्य नक्षत्र में शुक्र स्थित हो तो वह मनुष्य राजा होता है।

अन्यच्च—लग्नपो धनपश्चैव धनभावस्थितो यदि।
तदा कोटिमितं द्रव्यं करोति नरमन्दिरे॥

भाषा—जिस के जन्म काल में लग्नेश और धनेश दोनों धन भाव में स्थित हो वह मनुष्य करोड़ पति होता है।

अन्यच्च—एकः शुक्रो जननसमये लाभसंस्थे च केन्द्रे
जातो वै जन्मराशौ यदि सहजगतः प्राप्यते वा त्रिकोणे।
विद्याविज्ञानयुक्तो भवति नरपतिर्विश्वविख्यातकीर्ति-
र्दानी मानी च शूरो बहुगुणसहितः सद्गजै. सेव्यमानः॥

भाषा—जिसके जन्म समय में केवल शुक्र एकादस, केन्द्र, जन्म, पराक्रम अथवा त्रिकोण में हो तो वह मनुष्य विद्या, विज्ञान से युक्त, संसार में प्रसिद्ध राजा, दानी,

मानी, शूर, बहुत गुणों से युक्त और सुन्दर हाथियों से युक्त होता है ।

अन्यच्च-एकोऽपि केन्द्रभवने नवपञ्चमे वा भास्वन्मयूखविमलीकृतदिग्विभागः ।

नि शेषदोषमपहृत्य शुभप्रसूतं दीर्घायुषं विगतरोगभयं करोति ॥

भाषा—जिस के जन्म काल में एक भी बलवान् तेजस्वी ग्रह केन्द्र अथवा त्रिकोण में हो तो सम्पूर्ण दोषों को नाश कर के दीर्घायु और रोगरहित करता है ।

अन्यच्च—चन्द्रं पश्येद्यदादित्यं बुधः पश्येन्निशापतिम् ।

अस्मिन् योगे तु यो जातः स भवेद्वसुधाधिपः ॥

भाषा—जिस के जन्म काल में चन्द्रमा की सूर्य पर बुध की चन्द्रमा पर दृष्टि हो वह मनुष्य राजा होता है ।

अन्यच्च—शत्रुस्थाने यदा जीवो लाभस्थाने शशी भवेत् ।

गृहमध्ये स जातश्च विख्यातः कुलदीपकः ॥

भाषा—जिस के जन्म काल में शत्रु स्थान में बृहस्पति और लाभ स्थान में चन्द्रमा हो वह जातक अपने घर में विख्यात और कुल में दीप के समान होता है ।

अन्यच्च—

मृगपतिवृषकन्याकर्कटस्थश्च राहुर्भवति विपुललक्ष्मी राजराज्याधिपो वा ।

हयगजनरनौकामेदिनीबुद्धियुक्तः स भवति कुलदीपो राहुतुङ्गो नराणाम् ॥

भाषा—जिस के जन्मकाल में मकर, वृष, कन्या अथवा कर्क का राहु हो तो वह मनुष्य बड़ा लक्ष्मीवान् अथवा राज्य का स्वामी, हाथी, घोड़ा, भृत्य, नौका, पृथ्वी और बुद्धि से युक्त होता है । और कुल में दीपक होता है, इस योग को राहु तुङ्ग योग कहते हैं ।

अन्यच्च—दशमे बुधसूर्यौ च भौमराहू च षष्ठगौ ।

राजयोगेऽत्र यो जातः स पुमान्नायको भवेत् ॥

भाषा—जिस के जन्मकाल में बुध और सूर्य दशम में, मङ्गल और राहु षष्ठ में हो तो राज योग होता है । इस योग में जो जातक उत्पन्न होता है वह पुरुषों के नायक होता है ।

अन्यच्च—आदौ जीवः शनिश्चान्ते ग्रहा मध्ये निरन्तरम् ।

राजयोगं विजानीयादिति गर्गेण भाषितम् ॥

भाषा—जिस के जन्मकाल में आदि में बृहस्पति अन्त में शनि, और मध्य में शेष ग्रह निरन्तर हों तो उस को राजयोग होता है ऐसा गर्ग मुनि का कथन है ।

अन्यच्च—तुलामीनमेषे वृषे दैत्यपुत्रो भवेद्राजमान्यः कला कौतुकी च ।

क्षपत्यत्रयं तच्चिरं जीवितञ्च ··· ··· ········ ॥

भाषा—जिस के जन्मकाल में तुला, मीन, मेष अथवा वृष में शुक्र हो तो मनुष्य राजमान्य, कला में निपुण और चिरजीवी होता है, तथा उस को तीन सन्तान होती है ।

अन्यच्च—सहजस्थो यदा जीवो मृत्युस्थाने यदा सितः ।

निरन्तरं ग्रहा मध्ये राजा भवति निश्चितम् ॥

भाषा—जिस के जन्मकाल में बृहस्पति तृतीय में, शुक्र अष्टम स्थान में शेष ग्रह निरन्तर मध्यम में हों तो वह निश्चय करके राजा होता है ।

अन्यच्च—क्षेत्राधिपसन्दृष्टे शशिनि नृपस्तत्सुहृद्भिरपि धनवान् ।

भाषा—चन्द्रमा जिस घर में बैठा हो उस के स्वामी अगर उस को देखे तो मनुष्य राजा होता है । अगर उस के मित्र उस को देखे तो धनवान् होता है ।

अन्यच्च—स्वर्क्षस्वत्रिकोणगैस्त्र्याद्यैर्भूपतिवंशजा नरेन्द्राः ।

भाषा—अगर तीन अथवा उस से अधिक ग्रह स्वक्षेत्री अथवा अपने त्रिकोण के हों तो राज वंश में उत्पन्न मनुष्य राजा होता है ।

अन्यच्च—चतुर्थं स्वामिना दृष्टं तन्मित्रेण च पार्थिव ।

लग्नं वापि यदा यस्य तस्य सम्पद्भवेद्ध्रुवम् ॥

भाषा—जिस के जन्मकाल में चतुर्थ वा लग्न अपने स्वामी अथवा अपने मित्र से देखा जाता हो वह मनुष्य अवश्य सम्पत्ति वाला होता है ।

अन्यच्च—चतुर्भिर्ग्रहैर्कगतैश्च संस्थैर्धर्मे दुश्चिक्यतनुस्थितैर्वा ।

दासीषु जातः क्षितिपालतुल्यो भवेन्नरो भूपतिरन्तकोशी ॥

भाषा—जिस के पञ्चम, नवम, तृतीय अथवा लग्न में चार ग्रह बैठे हों तो वह मनुष्य यद्यपि दासी के पुत्र हो तथापि राजा वा राजा के राजमन्त्री होता है ।

अन्यच्च—शुक्रो यस्य बुधो यस्य यस्य केन्द्रे बृहस्पतिः ।

दशमेऽङ्गारको यस्य स जातः कुलदीपकः ॥

भाषा—जिस के केन्द्र में शुक्र, बुध और बृहस्पति हों, मङ्गल दशम में हो तो जातक कुल में दीपक होता है ।

अन्यच्च—लग्ने यस्य बुधो नास्ति केन्द्रे नास्ति बृहस्पतिः ।

दशमेऽङ्गारको नास्ति स जातः किं करिष्यति ॥

भाषा—जिस के बुध लग्न में न हो, केन्द्र में बृहस्पति न हो, दशम में मङ्गल न हो वह जातक इस संसार में क्या कर सकता है, अर्थात् कुछ भी नहीं कर सकता ।

अन्यच्च—एक एव सुरराजपुरोधाः केन्द्रगोऽप्य नवपञ्चमगो वा ।

लाभगो भवति यस्य विलग्ने दोषरोचरपरैरबलैः किम् ॥

भाषा—जिस के जन्मकाल में एक बृहस्पति केन्द्र, नवम, पञ्चम, लाभ स्थान अथवा लग्न में हो शेष ग्रह बल रहित भी हों तो कुछ भी नहीं कर सकते हैं।

अन्यच्च—किं कुर्वन्ति ग्रहाः सर्वे यस्य केन्द्रे बृहस्पतिः ।
मत्तमातङ्गयूथानां भिनत्त्येकोऽपि केशरी ॥

भाषा—अगर केन्द्र में बृहस्पति हो और शेष ग्रह निन्दित जगह में भी हों तो कुछ भी खराब नहीं कर सकते हैं। जैसे केवल अकेला सिंह सैकड़ों मस्त हाथियों के झुण्डों का नाश करता है।

अन्यच्च—कामाजकन्यारिपुरन्ध्रसंस्थः केन्द्रत्रिकोणव्ययगश्च राहुः ।
कामी च शूरो बलवान् स भोगी गजाश्वछत्रबहुपुत्रता च ॥

भाषा—जिस के जन्मकाल में मिथुन, मेष अथवा कन्या राशि का राहु षष्ठ, अष्टम, केन्द्र, त्रिकोण अथवा द्वादश में बैठा हो वह मनुष्य कामी, शूर बलवान्, भोगी, हाथी घोड़े और छत्र वाला, तथा बहुत पुत्र वाला होता है।

अन्यदप्याह—

मृगपतिवृषकन्याकर्कटस्थश्च राहु र्भवति विपुललक्ष्मी राजराज्याधिपो वा ॥

भाषा—जिस के जन्म समय में मकर, वृष, कन्या अथवा कर्क का राहु हो वह मनुष्य बड़ा लक्ष्मीवान् होता है, अथवा उस को राज्य मिलता है।

अन्यच्च—लाभे त्रिकोणे यदि शीतरश्मिः करोत्यवश्यं क्षितिपालतुल्यम् ।

भाषा—जिस के जन्मकाल में चन्द्रमा एकादश अथवा त्रिकोण में बैठा हो वह राजा के समान होता है।

अन्यच्च—बुधभार्गवजीवानामेकोऽपि यदि केन्द्रगः ।
पुमाञ्जातः स दीर्घायुर्गुणवान्नृपवल्लभः ॥

भाषा—जिस के जन्मकाल में बुध, शुक्र और बृहस्पति इन तीनों में से एक भी केन्द्र में हो तो जातक दीर्घायु, गुणवान् और राजप्रिय होता है।

अन्यच्च—तुलाकोदण्डमीनस्थो लग्नस्थोऽपि शनैश्चरः ।
करोति भूभुजां नाथं मत्तेभपरिवारितम् ॥

भाषा—जिस के तुला, धन अथवा मीन राशि का शनैश्चर लग्न में बैठा हो वह मनुष्य राजा होता है, और उस के यहां मस्त हाथी बन्धे रहते हैं।

अन्यच्च—वनेऽपि मित्राणि भवन्ति तेषां येषां गुरुर्मित्रनिकेतनस्थः ।

भाषा—जिस मनुष्यके जन्मकाल में बृहस्पति अपने मित्र के घर में बैठा हो उस को वन में भी मित्र मिल जाते हैं।

अन्यच्च—उषःकालेऽभिजित्काले गोधूल्यां वा महानिशि ।
अत्र गोपालजातोऽपि राजा भवति निश्चितम् ॥

भाषा—जिस मनुष्य का जन्म उषः काल अथवा अभिजित्काल अथवा गोधूलि काल अथवा महानिशा में हो तो वह मनुष्य ग्वाले का पुत्र भी हो तथापि राजा होता है ।

अन्यच्च—लग्नाधिपो वा जीवो वा शुक्रो वा यदि केन्द्रगः ।
तस्य पुंसश्च दीर्घायुः स पुमान्राजवल्लभः ॥

भाषा—जिस के लग्नेश अथवा बृहस्पति अथवा शुक्र अगर केन्द्र स्थान में स्थित हो तो वह मनुष्य दीर्घायु और राजप्रिय होता है ।

अन्यच्च—चतुः सागरगे चन्द्रे कोणे चैव दिवाकरः ।
अपि दासकुले जातो राजा भवति निश्चितम् ॥

भाषा—जिस मनुष्य के केन्द्र में चन्द्रमा, त्रिकोण में सूर्य हो तो दास कुल में उत्पन्न भी निश्चय कर के राजा होता है ।

अन्यच्च—लग्नतस्त्वान्यतो वापि क्रमेण पतिता ग्रहाः ।
एकावली समाख्यातो महाराजो भवेन्नरः ॥

भाषा—अगर लग्न से अथवा किसी दूसरे स्थान से यथा क्रम ग्रह पड़े हों तो एकावली योग होता है, इस योग में उत्पन्न मनुष्य महाराजा होता है ।

अन्यच्च—चतुर्ग्रहा एकगताः पापाः सौम्या भवन्ति हि ।
भ्रातृधीधर्मलग्नार्थे राजयोगो भवेदयम् ॥

भाषा—अगर तृतीय, पञ्चम, नवम, एकादश, लग्न अथवा धन स्थान चाहे पाप ग्रह या शुभ ग्रह चार ग्रह स्थित हों तो राजयोग होता है ।

अन्यच्च—त्रिकोणे सप्तमे लग्ने भवन्ति च यदा ग्रहाः ।
हंसयोगं विजानीयात्स्ववंशस्य च पालकः ॥

भाषा—अगर त्रिकोण, सप्तम और लग्न में सब ग्रह बैठे हों तो हंसयोग होता है, इस योग में उत्पन्न हुआ मनुष्य अपने वंश का पालन करने वाला होता है ।

अथ सिंहासनयोगमाह—

षष्ठाष्टमे द्वादशे च द्वितीये च यदा ग्रहाः ।
सिंहासनाख्यो योगोऽयं राजा सिंहासने भवेत् ॥

भाषा—जब षष्ठ, अष्टम, द्वादश और द्वितीय इन चार स्थानों में सब ग्रह पड़ें तो सिंहासन नाम का योग होता है, इस योग में उत्पन्न जातक राजा होता है ।

अन्यच्च—कर्किणि लग्ने जीवे मृगलाञ्छने तथा लाभे।

मेषेऽर्के लाभगतौ बुधशुक्रौ जायते भूपः॥

भाषा—जिस के लग्न में कर्क राशि का बृहस्पति हो, चन्द्रमा लाभ स्थान में बैठा हो, मेष का सूर्य हो, लाभ स्थान में बुध और शुक्र भी हों तो राजा होता है।

अन्यच्च—बुधादित्यसमायोगे धार्मिकश्च विचक्षणः।

धनी बहुसुतो ज्ञेयो भृत्ययुक्तो जितेन्द्रियः॥

भाषा—जिस के जन्म काल में बुध और सूर्य साथ बैठा हो तो धर्मात्मा, पण्डित, धनवान्, बहुत पुत्र वाला, भृत्यों से सहित तथा जितेन्द्रिय होता है।

अथ यानयोगमाह—

**शुक्रचन्द्रयोर्मिथो दृष्टयोः सिहस्थयोर्वा यानवन्तः॥ २८॥**

वि०—शुक्रचन्द्रयोरिति। शुक्रचन्द्रयोर्मिथो दृष्टयोः=यत्र कुत्रस्थयोः शुक्रचन्द्रयोः परस्परं दृष्टयोः, वा=अथवा, सिहस्थयोः=तृतीयस्थयोः ( शुक्राच्चन्द्रे तृतीयगे वा चन्द्राच्छुक्रे तृतीयगे ), यानवन्तः=वाहनार्थवन्तो भवन्ति।

भाषा—शुक्र और चन्द्रमा में परस्पर दृष्टि हो तो जातक सवारी वाला होता है। अथवा शुक्र, चन्द्रमा दोनों में एक से दूसरा तृतीय में हो अर्थात् शुक्र से चन्द्रमा तृतीय में हो या चन्द्रमा से शुक्र तृतीय में हो तो जातक सवारी वाला होता है॥ २८॥

अत्र वृद्धाः—

चन्द्रः कविः कविश्चन्द्रं परस्परमपि तृतीयगे।

शुक्राच्चन्द्रे ततः शुक्रे तृतीये वाहनार्थवान्॥

भाषा—स्पष्ट है।

अथ वैतानिकयोगमाह—

**कुजशुक्रकेतुषु वैतानिकाः॥ २९॥**

वि०—कुजशुक्रेति। कुजशुक्रकेतुषु=यत्र कुत्रस्थितेषु परस्परं दृष्टिमत्सु परस्परं तृतीयस्थेषु मङ्गलशुक्रकेतुषु, वैतानिकाः=वितानादिराजचिन्हवन्तो भवन्ति॥ २९॥

भाषा—मङ्गल, शुक्र, केतु इन तीनों में परस्पर दृष्टि हो या परस्पर तृतीय स्थान [illegible] हों तो [illegible] राज चिन्ह वाले होते हैं इस से यह सिद्ध होता है कि मङ्गल [illegible] को देखते हों [illegible] केतु तृतीय में हों या शुक्र से मङ्गल और केतु तृतीय में हों या केतु से शुक्र और मङ्गल तृतीय में हों तो वितानादि राज चिन्ह वाले होते हैं॥ २९॥

अथ पुनाराजयोगमाह—

**स्वभाग्यदारमातृभावसमेषु शुभेषु राजानः ॥ ३० ॥**

**कर्मदासयोः पापयोश्च ॥ ३१ ॥**

वि०—स्वभाग्यदारेति । स्वभाग्यदारमातृभावसमेषु=आत्मकारकाद्राश्यादिना द्वितीयचतुर्थपञ्चमभावतुल्येषु, शुभेषु=शुभग्रहेषु, राजानः=नृपतयो भवन्ति । एवं तत्तत्कारकवशात्तेषां तेषामपि फलं ज्ञेयं, अतः पुत्रादिकारकेष्वपि राजयोगबले पुत्रादीनामपि राजयोगो वाच्यः ।

कर्मदासयोरिति । कर्मदासयोः=आत्मकारकात् तृतीयषष्ठभावसमयोः, पापयोः= पापग्रहयोः, राजानो भवन्ति ॥ ३०-३१ ॥

भाषा—आत्मकारक ग्रह से द्वितीय, चतुर्थ, पञ्चम भाव के राश्यादि तुल्य शुभ ग्रहों के राश्यादि हों तो राजा होता है । इसी प्रकार पुत्रादि कारक वश से पुत्रादि कों का विचार करना चाहिए । अर्थात् पुत्रादि कारकों में राज योग बल हो तो पुत्रादिकों को भी राजयोग होता है ।

आत्मकारक से तृतीय षष्ठ इन दोनों भावों के तुल्य दो पापग्रहों के राश्यादि हो तो भी राजा होता है ॥ ३०-३१ ॥

अथ पुनराह—

**पितृलाभाधिपाच्चैवम् ॥३२॥ मिश्रे समाः॥३३॥ दरिद्रा विपरीते॥३४॥**

वि०—पितृलाभाधिपादिति । पितृलाभाधिपात्=लग्नाधिपात्सप्तमाधिपाच्च, एवं = पूर्वोक्तवद्विचारः कार्यः, अर्थात् लग्नाधिपात्सप्तमाधिपाच्चापि भाग्यदारमातृ-भावसमेषु शुभेषु तथा कर्मदाससमयोः पापयोश्च सतो राजानो भवन्ति ।

मिश्र इति । मिश्रे=शुभपापमिश्रणे सति, समाः=राजतुल्या भवन्ति ।

विपरीत इति । विपरीते=शुभस्थाने पापाः पापस्थाने शुभाश्चेत्स्युस्तर्हि, दरि-द्राः=निर्धना भवन्ति ॥ ३२-३४ ॥

भाषा—लग्नेश और सप्तमेश से भी इसी प्रकार विचार करना चाहिये । अर्थात् लग्नेश और सप्तमेश से द्वितीय, चतुर्थ, पञ्चम इन भावों के तुल्य शुभग्रह [redacted] तो राजा होता है । तथा लग्नेश और सप्तमेश से तृतीय, षष्ठ इन दोनों भावों के तुल्य दो पापग्रहों के राश्यादि हों तो राजा होता है ।

लग्नेश और सप्तमेश से द्वितीय, चतुर्थ, पञ्चम इन भावों में शुभ ग्रह और पापग्रह दोनों मिले हुए हों तो राजा के तुल्य होता है ।

विपरीत ग्रह स्थिति से अर्थात् शुभग्रह के स्थान में पापग्रह, पापग्रह के स्थान में शुभग्रह स्थित [redacted] तो दरिद्र होता है ॥ ३२-३४ ॥

अथ मन्यान्तरीयदरिद्रयोगमाह—

प्रसूतिकाले नलिनीशसूनुः स्वोच्चे त्रिकोणर्क्षगते विलग्ने ।
कुर्यान्नरं देशपुराधिनाथं शेषेष्वभद्रं सरुजं दरिद्रम् ॥

भाषा—जिस के जन्मकाल में शनि अपने उच्च या त्रिकोण का होकर लग्न में बैठा हो तो मनुष्य देश अथवा नगर का स्वामी होता है। शेष राशियों का हो तो मनुष्य भाग्य हीन रोगी और दरिद्र होता है।

अन्यजातकोक्तदारिद्र्ययोगमाह—

भाग्येश्वरादतिबली निधनेश्वरो वा लग्नाधिपश्चिदशनाथगुरुर्यदि स्यात् ।
केन्द्राद्बहिर्दिनकरस्य कराभितप्तो लाभाधिपो यदि विहीनबलो दरिद्रः ॥

लाभारिव्ययरन्ध्रपुत्रगृहगा जीवारमन्देन्दुजाः
नीचस्थानगता यदा रविकरच्छन्नास्तदा भिक्षुकः ।
भाग्यस्थानगतो दिनेशतनयः सौम्येतरैरीक्षितो
लग्नस्थः शशिनन्दनो रविवृतो नीचांशगो भिक्षुकः ॥

जीवशशुक्ररविनन्दनभूमिपुत्रा रन्ध्रारिरि.फसुतकर्मगता यदि स्यात् ।
लग्नेश्वरादतिबली व्ययभावनाथो नीचस्थितो रविकराभिहतो दरिद्रः ॥

शुक्रार्यद्विजराजभूमितनया नीचस्थिता जन्मनि ।
व्योमाप्ये नवमे कलत्रतनये जातो दरिद्रो भवेत् ॥
लग्ने दानवपूजितेऽमरगुरौ युग्मे धरानन्दने ।
लाभे रात्रिकरे तृतीयभवने नीचे गते भिक्षुकः ॥

लग्ने चरे चरनवांशगते सितेन दृष्टे च नीचगुरुणा यदि भिक्षुकः स्यात् ।
जातो विनाऽमरपुरोहितलग्नराशिजीवे रिपुव्ययगते तु भवेद् दरिद्रः ॥

जातः स्थिरे लग्नगतेषु पापाः केन्द्रत्रिकोणोपगताश्च सर्वे ।
केन्द्राद्बहिःस्थानगतास्तु सौम्या भिक्षाशनः स्यात् परयोषितश्च ॥
चरे विलग्ने निशि सौम्यखेटास्त्रिकोणकेन्द्रोपगता न वीर्याः ।
खलग्रहाः केन्द्रबहिः स्थिताश्चेद् भिक्षाशनं नित्यमुपैति जातः ॥
पापा नीचस्थानगाः पापकर्मे सौम्या नीचस्थानगा रूढपापाः ।
जीवे नीचस्थानगे कर्मराशौ नीचे भौमे नन्दनस्थे तथैव ॥
नीचांशगास्तुङ्गगृहोपयाता जातस्य नीचं फलमाशु दद्युः ।
नक्षत्रतास्तुङ्गनवांशकस्था सौम्यं फलं व्योमचराः प्रकुर्युः ॥

दरिद्रयोगफलं तत्रैव—

निर्भाग्यो विकलेन्द्रियो विषमधीर्दारात्मजैर्निन्दितो
भिक्षाशी विषमस्थितो विषमवाक् शिश्नोदरे तत्परः ।
अन्यायार्जनतत्परस्त्वनुदिनं मात्सर्यवाक् कण्टको
नित्यं स्यात्परदारसक्तहृदयो नीचोऽन्धमूको जडः ॥
दरिद्रयोगे कलहप्रियः स्यात् कुष्ठी परेषां हितहृत्कृतघ्नः ।
वाचालको भूसुरभक्तिहीनः कुदारहीनः कुनखी च जातः ॥

अथ राजसम्बन्धिपुरुषसेनापतियोगावाह—

मातरि गुरौ शुक्रे चन्द्रे वा राजकीयाः ॥ ३५ ॥

कर्मणि दासे वा पापे सेनान्यः ॥ ३६ ॥

वि०—मातरीति । मातरि=लग्नसप्तमाधिपात् कारकाच्च पञ्चमे, गुरौ=बृहस्पतौ, वा शुक्रे=सिते, वा चन्द्रे=सोमे स्थिते सति, राजकीयाः=राजाधिकारवन्तो भवन्ति । कर्मणीति । कर्मणि=लग्नसप्तमाधिपात् कारकाच्च तृतीये, वा दासे=लग्नसप्तमाधिपात्कारकाच्च षष्ठे, पापे=पापग्रहे स्थिते सति; सेनान्यः=सेनापतयो भवन्ति ॥

भाषा—लग्नेश, सप्तमेश वा कारक से पञ्चम में बृहस्पति, शुक्र वा चन्द्रमा हो तो राजसम्बन्धी पुरुष होता है ।

लग्नेश, सप्तमेश वा कारक से तृतीय वा षष्ठ में पाप ग्रह हो तो सेनापति होता है।

अथ कारकलग्नयोरुपरिग्रहदृष्टिवशात्फलमाह—

स्वपितृभ्यां कर्मदासस्थदृष्ट्या तदीशदृष्ट्या मातृनाथदृष्ट्या च धीमन्तः ॥ ३७ ॥ दारेशदृष्ट्या सुखिनः ॥ ३८ ॥

रोगेशदृष्ट्या दरिद्राः ॥ ३९ ॥ रिपुनाथदृष्ट्या व्ययशीलाः ॥ ४० ॥

स्वामिदृष्ट्या प्रबलाः ॥ ४१ ॥

वि०—स्वपितृभ्यामिति। स्वपितृभ्यां=कारकजन्मलग्नाभ्यां, कर्मदासस्थदृष्ट्या= तृतीयषष्ठस्थग्रहदृष्ट्या कारके लग्ने चेत्यर्थः, तदीशदृष्ट्या=तृतीयेश-षष्ठेश दृष्ट्या, वा मातृनाथदृष्ट्या=पञ्चमेशदृष्ट्या च, धीमन्तः=बुद्धिमन्तो भवन्ति ।

दारेशेति । दारेशदृष्ट्या=कारकलग्नाभ्यां कारकलग्नयोरुपरि चतुर्थेशदृष्ट्या, सुखिनो=भवन्ति ।

रोगेश दृष्ट्येति । रोगेशदृष्ट्या=कारकलग्नाभ्यां कारकलग्नयोरुपरि—अष्टमेश-दृष्ट्या, दरिद्रा भवन्ति ।

रिपुनाथदृष्ट्येति । रिपुनाथदृष्ट्या=कारकलग्नाभ्यां तयोरुपरि द्वादशेशदृष्ट्या, व्ययशीलाः=व्ययस्वभावा भवन्ति ।

स्वामिदृष्ट्येति । स्वामिदृष्ट्या=कारके कारकेशदृष्ट्या लग्ने लग्नेशदृष्ट्या, प्रबलाः=बलवन्तो भवन्ति ॥ ३८–४१ ॥

भाषा—कारक से या लग्न से तृतीय, षष्ठ स्थान स्थित ग्रह कारक और लग्न को देखता हो, अथवा तृतीयेश, षष्ठेश देखता हो, अथवा पञ्चमेश देखता हो तो जातक बुद्धिमान होता है ।

कारक या लग्न से चतुर्थेश की दृष्टि कारक और लग्न के ऊपर हो तो जातक सुखी होता है ।

कारक या लग्न से अष्टमेश की दृष्टि कारक और लग्न के ऊपर हो तो जातक दरिद्र होता है ।

कारक या लग्न से व्ययेश की दृष्टि कारक और लग्न के ऊपर हो तो जातक खर्च करने वाला होता है ।

अगर कारक और लग्न के ऊपर अपना अपना स्वामी की दृष्टि हो तो बलवान होता है । अर्थात् लग्न के ऊपर लग्नेश की और आत्मकारक के ऊपर आत्मकाराकाश्रित राशि के स्वामी की दृष्टि हो तो बलवान होता है ॥ ३८–४१ ॥

अथ बन्धनयोगमाह—

पश्चाद्रिपुभाग्ययोर्ग्रहसाम्ये बन्धः कोणयो रिपुजाययोः कीटयुग्मयोर्दारिरिष्फयोश्च ॥ ४२ ॥

एवमृक्षाणां तदीशानाञ्च शुभसम्बन्धे निरोधमात्रं पापसम्बन्धाच्छृङ्खलाप्रहारादयः ॥ ४३ ॥

वि०—पश्चादिति । पश्चात्=लग्नात्कारकलग्नाच्च, रिपुभाग्ययोः=द्विद्वादशयोः, कोणयोः=पञ्चमनवमयोः, रिपुजाययोः=द्वादशषष्ठयोः, कीटयुग्मयोः=एकादशतृतीययोः, दाररिष्फयोः=चतुर्थदशमयोश्च, ग्रहसाम्ये=खेटतुल्ये, ( एकश्चेदेकः, द्वौ चेद्द्वौ, त्रयश्चेत्त्रय इति रीत्या खेट तुल्ये सति ), बन्धः=कारापतनं भवति ।

एवमृक्षाणामिति । एवं, ऋक्षाणां=प्रोक्तानां द्विद्वादशाद्यृक्षाणां, तदीशानां=तत्पतीनां च, शुभसम्बन्धे=शुभग्रहसम्बन्धे सति, निरोधमात्रं=कारागारे निरोधमात्रमेव स्यात् । पापसम्बन्धात्=पापग्रहसम्बन्धात्, शृङ्खलाप्रहारादयो भवन्ति ४२-४३

भाषा—लग्न से या कारक से द्वितीय, द्वादश में तुल्य संख्यक ग्रह हो तो कारागृह में बन्धन होता है । इसी प्रकार नवम, पञ्चम में अथवा द्वादश, षष्ठ में अथवा एकादश, तृतीय में अथवा चतुर्थ, दशम में ग्रह की तुल्यता हो तो कारागृह में बन्धन

होता है। अर्थात् द्वितीय में एक ग्रह हो तो द्वादश में भी एक ग्रह हो, अगर द्वितीय में दो ग्रह हों तो द्वादश में भी दो ग्रह हों, अगर द्वितीय में तीन ग्रह हों तो द्वादश में भी तीन ग्रह हों तो कारागृह में बन्धन होता है। इसी प्रकार पञ्चम नवम, द्वादश षष्ठ इत्यादि में ग्रह की समता समझनी चाहिए।

द्वितीय, द्वादश, नवम, पञ्चम इत्यादि बन्धन स्थान और उस के स्वामी को शुभ ग्रह से सम्बन्ध हो तो निरोधमात्र ( कारागृह में नाम मात्र बन्धन ) होता है। अगर पापग्रह से सम्बन्ध हो तो बेड़ी आदि से बन्धन होकर कारागृह में निवास होता है ॥ ४१-४३ ॥

अथ नेत्रहा योगमाह—

**शुक्राद्गौणपदस्थो राहुः सूर्यदृष्टो नेत्रहा ॥ ४४ ॥**

वि०—शुक्रादिति । शुक्रात् = लग्नात्, गौणपदस्थः=पञ्चमपदस्थः, राहुः, सूर्यदृष्टः=रविणा दृष्टः, नेत्रहा = नेत्रनाशकरः स्यात् ॥ ४४ ॥

भाषा—लग्न से पञ्चम के पद में स्थित राहु रवि से देखा जाता हो तो नेत्रों के नाश करने वाला होता है।

अथ राजचिन्हयोगमाह—

**स्वदारगयोः शुक्रचन्द्रयोरातोद्यं राजचिन्हानि च ॥ ४५ ॥**

वि०—स्वदारगयोरिति । स्वदारगयोः=आत्मकारकाच्चतुर्थगयोः, शुक्रचन्द्रयोः सतोः, आतोद्यं = वाद्यविशेषः, राजचिन्हानि=छत्रचामरादीनि च भवन्ति ॥ ४५ ॥

भाषा—आत्मकारक से चतुर्थ में शुक्र, चन्द्रमा दोनों हों तो नगाड़ा आदि बाजे, छत्र, चामर आदि राजचिन्ह होते हैं ॥ ४५ ॥

इति महर्षिजैमिनिप्रणीत-जैमिनिसूत्रटीकायां
प्रथमाध्याये तृतीयः पादः ।

---

## अथ प्रथमाध्याये चतुर्थः पादः ।

अथोपपदात्फलकथनार्थं प्रथममुपपदं निरूपयति—

**उपपदं पदं पित्रनुचरात् ॥ १ ॥**

वि०—उपपदमिति । पित्रनुचरात्=पिता लग्नं तदनुचरो द्वितीयो यस्यासौ पित्रनुचरो द्वादशभावस्तस्मात्, पदं = "यावदीशाश्रयं पदमृक्षाणाम्" इत्यनेन यत्पदं तद्, उपपदं=उपपदसंज्ञकस्थानं स्यादिति श्रीमता नीलकण्ठेनाभिहितम्।

पित्रनुचरात्=पिता लग्नं तस्यानुचरो द्वितीयो योऽसौ पित्रनुचरः द्वितीयो भा-

यस्तस्माद्यत्पद तदुपपदं स्यादिति श्रीमता स्वामिना विहितम् ।

अत्र केचित् "पित्रनुचरात्" इत्यत्र "पित्र्यानुचरात्" इति वास्तविकपाठं स्वीकृत्य, पूर्वोक्तरीत्या तदक्षराङ्कवशेन सप्तमितसंख्या = ( $\frac{२६०११}{१२}$ = ७ ) मानीय, ततस्तस्य सप्तम भावाद्यत्पदं तदुपदमिति स्वीकुर्वन्ति ।

अत्र वास्तविकोऽर्थस्तु—

पिता लग्न किन्तु समलग्न तदनुपश्चाच्चरति यस्मात् पित्रनुचरो द्वितीयो भावस्तस्माद्यत्पदं तदुपपदं स्यात् । तथा पितुर्लग्नस्य किन्तु विषमलग्नस्य-अनु-पश्चाच्चरतीत्यनुचरो द्वादशभावस्तस्माद्यत्पदं तदुपपद स्यात् ।

अर्थात् समलग्ने द्वितीयभावस्य विषमलग्ने द्वादशभावस्य पदमुपपदं स्यादिति बहुव्रीहि-षष्ठीतत्पुरुषसमासाभ्यां समागतौ द्वावप्यर्थौ मुनेरभिप्रेताविति ।

अथवा पितुर्लग्नस्य विषमलग्ने क्रमगणनया समलग्ने चोत्क्रमगणनया योऽनुचर पृष्ठवर्ती राशिस्तस्य यत्पद तदुपपद स्यात् , अर्थात् विषमलग्नाद् द्वादशभावस्य समलग्नाद्द्वितीयभावस्य यत्पदं तदुपपदं स्यात् ॥ १ ॥

भाषा—इस पाद में उपपद से फलादेश करने के लिए प्रथम उपपद का निरूपण करते हैं ।

लग्न है अनुचर ( द्वितीय ) जिस का ऐसा जो द्वादश भाव उस से "यावदीशा-श्रयं पदमृक्षाणाम्" इस पूर्वोक्त युक्ति से जो पद उस को उपपद कहते हैं, यह नीलकण्ठ का मत है ।

अथवा पिता ( लग्न ) का अनुचर (द्वितीय) जो है द्वितीय भाव उस से पूर्वोक्त युक्ति से जो पद उस को उपपद कहते हैं । यह स्वामी टीका कार का मत है ।

अथवा "पित्रनुचरात्" यहां पर "पित्र्यानुचरात्" ऐसा वास्तविक पाठ स्वीकार कर के पूर्व युक्ति से उस य अक्षर के अङ्कवश से सात संख्या लाकर सप्तमभाव से जो पद उस को उपपद स्वीकार करते हैं ।

इस में वास्तविक अर्थ तो यह है । सम राशि के लग्न हो तो लग्न पृष्ठवर्ती है जिस का ऐसा जो द्वितीय भाव उस से जो पद उस को उपपद कहते हैं ।

तथा विषम राशि के लग्न हो तो लग्न के पृष्ठवर्ती जो द्वादश भाव उस से जो पद उस को उपपद कहते हैं ।

अर्थात् समलग्न में द्वितीय भाव विषम लग्न में बारहवें भाव का जो पद उस को उपपद कहते हैं । ये बहुव्रीहि समास और षष्ठी तत्पुरुष समास से आये हुए दोनों अर्थ मुनि के अभिप्रेत हैं ।

अथवा विषम लग्न में क्रम गणना से समलग्न में उत्क्रम गणना से लग्न के पृष्ठवर्त्ती जो राशि हो उस का जो पद उस को उपपद कहते हैं, अर्थात् विषमलग्न में लग्न से द्वादश समलग्न में लग्न से द्वितीय के पद को उपपद कहते हैं ॥ १ ॥

उदाहरण—१६ वे पृष्ठ के मुद्रित जन्मकुण्डली में धनु लग्न विषम है। इस लिये यहां पर क्रम गणना से लग्न के पृष्ठवर्ती वृश्चिक राशि हुई। इस का स्वामी मङ्गल वृश्चिक से एकादश स्थान कन्या में है, अतः कन्या से एकादश स्थान कर्क हुआ, वही इस कुण्डली में उपपद हुआ।

* जन्म-कुण्डली *




अथोपपदात्प्रव्रज्यादारनाशयोगानाह—

**तत्र पापस्य पापयोगे प्रव्रज्या दारनाशो वा ॥ २ ॥**

वि०—तत्रेति । तत्र=उपपदे (अधिकारप्राप्तत्वात्तत्रेति पदेनोपपदस्यैव ग्रहणं न तद्द्वितीयस्य), पापस्य=पापग्रहस्य राशौ, वा पापयोगे=पापग्रहयोगे, प्रव्रज्या=सन्यासः, वा दारनाशः=स्त्रीविनाशः स्यात् ॥ २ ॥

भाषा—उपपद स्थान पापग्रह की राशि में हो अथवा पापग्रह से युक्त हो तो सन्यास ग्रहण करता है अथवा स्त्री का नाश होता है ॥ २ ॥

अत्र रवेः शुभत्वमाह—

**नात्र रविः पापः ॥ ३ ॥**

वि०—नात्रेति । अत्र=उपपदाधिकारे, रविः=सूर्यः, पापः=पापग्रहः, न स्यात् ॥

भाषा—इस उपपदाधिकार में रवि पाप ग्रह नहीं है ॥ ३ ॥

अथ पूर्वयोगापवादमाह—

**शुभदृग्योगान्न ॥ ४ ॥**

वि०—शुभेति । शुभदृग्योगात्=उपपदे शुभग्रहदृष्टियोगाभ्यां, न=योगे सत्यपि पूर्वोक्तं फलं ( प्रव्रज्या दारनाशो वेति फलं ) न भवति ॥ ४ ॥

भाषा—उपपद में शुभ ग्रह की दृष्टि अथवा योग हो तो पूर्वोक्त फल ( सन्यास या स्त्रीविनाश ) नहीं होता है ॥ ४ ॥

अथ दारनाशयोगमाह—

**नीचे दारनाशः ॥ ५ ॥**

वि०—नीच इति । नीचे=उपपदे नीचग्रहाश्रिते सति, दारनाशः=स्त्रीविनाशः स्यात् ॥ ५ ॥

भाषा—अगर उपपद नीच ग्रहाश्रित हो तो स्त्री का विनाश होता है ॥ ५ ॥

अथ बहुदारयोगमाह—

**उच्चे बहुदाराः ॥ ६ ॥ युग्मे च ॥ ७ ॥**

वि०—उच्च इति । उच्चे=उपपदे उच्चग्रहाश्रिते सति, बहुदाराः=अधिकदाराः स्यात् ।

युग्म इति । युग्मे=मिथुनराशौ उपपदे सति, बहुदारश्च स्यात् ॥ ६-७ ॥

भाषा—उच्च ग्रहाश्रित उपपद हो तो बहुत स्त्रियां होती हैं ।

अगर उपपद स्थान में युग्म ( ३/१२, शेष=३ ) मिथुन राशि पड़े तो भी बहुत स्त्रियां होती हैं ॥ ६-७ ॥

अथ वर्दयये स्त्रीरहितयोगमाह—

**तत्र दशाभियुक्ते स्वर्क्षे वा तच्छेषायुष्यपि निर्दारः ॥ ८ ॥**

वि०—तत्रेति । तत्र=उपपदे, स्वामियुक्ते=स्वामिना सहिते, वा स्वर्क्षे=अन्यस्मिन् स्वराशौ, तद्देतौ=तत्स्वामिनि स्थिते सति, उत्तरायुषि=वृद्धावस्थायां, निर्दारः=दाररहितः स्यात् ॥ ८ ॥

भाषा—उपपद स्थान अपने स्वामी से युक्त हो अथवा अपने दूसरे राशि में हो तो वृद्धावस्था में स्त्री का नाश होता है ॥ ८ ॥

अथोत्तमकुलाद्दारलाभयोगमाह—

उच्चे तस्मिन्नुत्तमकुलाद्दारलाभः ॥ ९ ॥

वि०—उच्च इति । तस्मिन्=उपपदेशे, उच्चे=उच्चं गते सति, उत्तमकुलात्=श्रेष्ठकुलात्, दारलाभः=स्त्रीलाभः स्यात् ॥ ९ ॥

भाषा—उपपदेश अपने उच्च में स्थित हो तो श्रेष्ठ कुल से स्त्री का लाभ होता है।

अथ नीचकुलात्स्त्रीलाभयोगमाह—

नीचे विपर्य्ययः ॥ १० ॥

वि०—नीच इति । नीचे=उपपदेशे नीचं गते सति, विपर्य्ययः=नीचकुलात्स्त्रीलाभः स्यात् ॥ १० ॥

भाषा—उपपदेश नीच स्थान में स्थित हो तो नीच कुल से स्त्री का लाभ होता है ॥ १० ॥

अथ सुन्दरीस्त्रीयोगमाह—

शुभसम्बन्धात् सुन्दरी ॥ ११ ॥

वि०—शुभेति । शुभसम्बन्धात्=शुभषड्वर्गदृष्टियोगादिसम्बन्धात्, सुन्दरी=सुन्दरी स्त्री स्यात् ॥ ११ ॥

भाषा—उपपदेश को शुभग्रह के षड्वर्ग, दृष्टि, योग आदि सम्बन्ध हो तो सुन्दरी स्त्री होती है।

अथ लोकापवादात्स्त्रीत्यागयोग-स्त्रीनाशयोगावाह—

शनिराहुभ्यामपवादात्त्यागो नाशो वा ॥ १२ ॥

वि०—शनिराहिति । शनिराहुभ्यां=उपपदतदीशे शनिराहुभ्यां युतदृष्टे सति, अपवादात्=लोकापवादात्, त्यागः=स्त्रीत्यागः, नाशो वा स्यात् ॥ १२ ॥

भाषा—उपपद और उस के स्वामी शनि और राहु से युत दृष्ट हो तो लोकापवाद से स्त्री का त्याग अथवा नाश होता है ॥ १२ ॥

अथान्यानपि योगानाह—

शुक्रकेतुभ्यां रक्तप्रदरः ॥ १३ ॥ अस्थिस्रावो बुधकेतुभ्याम् ॥ १४ ॥

शनिरविराहुभिरस्थिज्वरः ॥ १५ ॥ बुधकेतुभ्यां स्थौल्यम् ॥ १६ ॥
बुधक्षेत्रे मन्दाराभ्यां नासिकारोगः ॥ १७ ॥ कुजक्षेत्रे च ॥ १८ ॥
गुरुशनिभ्यां कर्णरोगो नरहका च ॥१९॥ गुरुराहुभ्यां दन्तरोगः ॥२०॥
शनिराहुभ्यां कन्यातुलयोः पङ्गुर्वातरोगो वा ॥ २१ ॥
शुभदृग्योगान्न ॥ २२ ॥

वि०—शुकेति । शुक्रकेतुभ्यां=उपपदतदीशे शुक्रकेतुभ्यां युतदृष्टे सति, रक्तप्रदरः=रक्तप्रदररोगवती स्त्री स्यात् ।

अस्थीति । बुधकेतुभ्यां=उपपदतदीशे बुधकेतुभ्यां युतदृष्टे सति, अस्थिस्रावः=अस्थिस्रावरोगवती स्त्री स्यात् ।

शनिरविराहुभिरिति । शनिरविराहुभिः= उपपदतदीशे शनिरविराहुभिर्युतदृष्टे, अस्थिज्वरः=अस्थिज्वरवती स्त्री स्यात् ।

बुधकेतुभ्यामिति । बुधकेतुभ्यां=उपपदतदीशे बुधकेतुभ्यां युतदृष्टे, स्थौल्यं=स्थूला स्त्री स्यात् ।

बुधक्षेत्र इति । बुधक्षेत्रे=बुधगृहे-उपपदे तदीशे स्थिते, मन्दाराभ्यां=शनैश्चरमङ्गलाभ्यां युतदृष्टे सति नासिकारोगः=नासिकारोगवती स्त्री स्यात् ।

कुजेति । कुजक्षेत्रे=उपपदतदीशे कुजक्षेत्रे गते मन्दाराभ्यां युतदृष्टे च नासिकारोगवती स्त्री स्यात् ।

गुरुशनिभ्यामिति । गुरुशनिभ्यां=उपपदतदीशे बृहस्पतिशनैश्चराभ्यां युतदृष्टे, कर्णरोगः=कर्णरोगवती, नरहका च=नाडिकानि व्रणरोगवती स्त्री स्यात् ।

गुरुराहुभ्यामिति । गुरुराहुभ्यां=उपपदतदीशे बृहस्पतिराहुभ्यां युतदृष्टे, दन्तरोगः=दन्तरोगवती स्त्री स्यात् ।

शनिराहुभ्यामिति । कन्यातुलयोः=कुम्भमीनयोः उपपदतदीशे स्थिते सति, शनिराहुभ्यां=शनैश्चरराहुभ्यां युतदृष्टे, पङ्गुः=पङ्ग्वी, वातरोगः=वातरोगवती वा स्त्री स्यात् । अत्र कन्यातुलयोरित्यस्य कन्यातुलान्यतरग इति नीलकण्ठेन स्वटीकायां यद्व्याख्यातं तदसंगतम्, यतोऽत्र ग्रन्थे सर्वत्राक्षराङ्कग्रहणेन राशीनां संख्यावगमो भवति । अतोऽत्रापि कन्या=११=कुम्भराशिः, तुला=१६द्वादशसमशेषं=१२=मीनराशिः, तेन कन्यातुलयोः कुम्भमीनयोरयमेवार्थः समीचीनः ॥

शुभदृगिति । शुभदृग्योगात्=उपपदे तदीशे शुभग्रहयुतदृष्टे, न=पूर्वोक्तदोषा न भवन्ति ॥ ११-२२ ॥

भाषा—उपपद और उस के स्वामी शुक्र, केतु से युत दृष्ट हों तो जातक की स्त्री को रक्त प्रदर रोग होता है।

उपपद और उस के स्वामी बुध, केतु से युत दृष्ट हों तो जातक की स्त्री को अस्थिस्राव रोग होता है।

उपपद और उस के स्वामी शनि, रवि, राहु से युत दृष्ट हों तो जातक की स्त्री अस्थिज्वर वाली होती है।

उपपद और उस के स्वामी बुध, केतु से युत दृष्ट हों तो उस जातक को मोटी स्त्री की प्राप्ति होती है।

उपपद और उस के स्वामी बुध क्षेत्र ( कन्या , मिथुन ) में स्थित होकर शनैश्चर मङ्गल से युत दृष्ट हों तो नासिका रोग वाली स्त्री की प्राप्ति होती है।

उपपद और उस के स्वामी कुजक्षेत्र ( मेष या वृश्चिक ) में स्थित होकर शनैश्चर मङ्गल से युत दृष्ट हों तो कर्णरोग वाली और नाडिकानिःसरण रोग वाली स्त्री की प्राप्ति होती है।

उपपद और उस के स्वामी बृहस्पति, राहु से युत दृष्ट हों तो दन्तरोग वाली स्त्री होती है।

उपपद और उस के स्वामी कुम्भ या मीन राशि में पड़े तथा शनैश्चर, राहु से युत दृष्ट हों तो लङ्गड़ी या वात रोग वाली स्त्री की प्राप्ति होती है यहाँ पर प्रसिद्ध राशि के कारण कन्या तुलयोः, इस का अर्थ नीलकंठने कन्या तुला ही रक्खा है सो ठीक नहीं है। क्यों कि इस ग्रन्थ में अक्षराङ्क के वश से राशि की संख्या सर्वत्र ग्रहण किया जाता है। अतः यहां पर भी कन्या=११ से कुम्भ और तुला=१६ में बारह से भाग देने से शेष—१२=मीन राशि का ग्रहण करना ठीक है।

यदि उपपद और उसके स्वामी शुभग्रह से युत दृष्ट हों तो पूर्वोक्त अशुभ फल नहीं होते हैं।

अथ सप्तमांशग्रहेभ्यः फलविवेकव्यवस्थामाह—

सप्तांशग्रहेभ्यश्चैवम् ॥ २३ ॥

वि०—सप्तांशेति। सप्तांशग्रहेभ्यः उपपदात् ( सप्तः=६७, द्वादशभक्ते शेषं=७, ) सप्तमो=भावस्तस्य यो नवांशश्च, ग्रहौ तदीशौ च तेभ्यः, एवं=पूर्वोक्तरीत्या फलविचारः कार्यः ॥ २३ ॥

भाषा—उपपद से ( सप्त=६७ बारह से तष्टित करने से शेष=७ ) सप्तमभाव, सप्तम भाव के नवांश और इन दोनों के स्वामी पर से भी पूर्वोक्त रीति से फलादेश करना ॥ २३ ॥

अथात्र फलान्याह—

बुधशनिशुक्रेष्वनपत्यः ॥२४॥ पुत्रेषु रविराहुगुरुभिर्बहुपुत्रः ॥२५॥
चन्द्रेणैकपुत्रः ॥ २६ ॥ मिश्रे विलम्बात् पुत्रः ॥ २७ ॥
कुजशनिभ्यां दत्तपुत्रः ॥ २८ ॥ ओजे बहुपुत्रः ॥ २९ ॥
युग्मेऽल्पप्रजः ॥ ३० ॥

वि०—बुधशनीति । बुधशनिशुक्रेषु=उपपदात्सप्तांशग्रहेभ्यश्च नवमेषु बुधशनिशुक्रेषु स्थितेषु, अनपत्यः=अपत्यरहितः स्यात् ।

पुत्रेष्वीति । पुत्रेषु=उपपदात्सप्तांशग्रहेभ्यश्च नवमेषु ( पुत्र=२१, द्वादशभक्ते शेषं=९ ), रविराहुगुरुभिः=रविराहुगुरुभिर्युक्तेषु, बहुपुत्रः=अनेकपुत्रः स्यात् ।

चन्द्रेणेति । चन्द्रेण=उपपदात् सप्तांशग्रहेभ्यश्च नवमेषु चन्द्रेण स्थितेन, एकपुत्रः=एकपुत्रवान् स्यात् ।

मिश्र इति । मिश्रे=उपपदात्सप्तांशग्रहेभ्यश्च नवमेषु मिश्रग्रहे अपत्यकारकानपत्यकारकग्रहे स्थिते सति, विलम्बात्=वृद्धावस्थायां, पुत्रः स्यात् ।

कुजेति । कुजशनिभ्यां=उपपदात्सप्तांशग्रहेभ्यश्च नवमेषु कुजशनिभ्यां स्थिताभ्यां, दत्तपुत्रः=दत्तपुत्रवान् स्यात् ।

ओज इति ।

ओजे=उपपदात्सप्तांशग्रहेभ्यश्च नवमेषु विषमराशौ सति, बहुपुत्रः स्यात् ।

युग्म इति । युग्मे = उपपदात्सप्तांशग्रहेभ्यश्च नवमेषु समराशौ सति, अल्पप्रजः=स्वल्पापत्यः स्यात् ॥ २४–३० ॥

भाषा—उपपद, सप्तम भाव, सप्तम भाव के नवांश और इन दोनों के स्वामी से नवम स्थान में बुध, शनि, शुक्र हों तो जातक सन्तान हीन होता है ।

उक्त स्थानों से नवम में रवि, राहु, गुरु हों तो जातक को बहुत पुत्र होते हैं ।

उक्त स्थानों से नवम में चन्द्रमा हो तो एक पुत्र होता है ।

उक्त स्थानों से नवम में अपत्य कारक और अनपत्य कारक दोनों ग्रह हों तो विलम्ब से पुत्र होता है ।

उक्त स्थानों से नवम में मङ्गल, शनि हों तो दत्तक पुत्र होता है ।

उक्त स्थानों से नवम स्थान में विषम राशि हो तो बहुत पुत्र, सम राशि हो तो थोड़ा पुत्र होता है ॥ २४–३० ॥

अथ जन्मलग्नदारपञ्चमांशग्रहेभ्यः पूर्वोक्तविचारः कार्य इत्याह—

गृहमस्मात्कुलितदारपञ्चमांशग्रहेभ्यश्चैवम् ॥ ३१ ॥

घि०—गृहक्रमादिति । गृहक्रमात्=राशिक्रमात्, कुक्षितदीशपद्मांशग्रहेभ्यश्च=कुक्षि जन्मलग्नं ( कुक्षि=६१ द्वादशभक्ते शेषं=१ ) तदीशो जन्मलग्न स्वामी पञ्चमो नवमो भावः ( पञ्चमः=५६१ द्वादशभक्ते शेषं=९ ) तन्नवांशग्रहेभ्यश्च तथैव विचारः कार्यो यथा पूर्वमुपपदात्सप्तमांशग्रहेभ्यो नवमेषु विचारः कृतः ।

अत्र नीलकण्ठेन "गृहक्रमाज्जन्मलग्नक्रमात् यथा भावानां विचारः क्रियते तथा कुक्षितदीशादिभ्योऽपि कुर्यात्, कुक्षितदीशावुपपदोपपदेशौ ताभ्यां पञ्चमांशग्रहाः पञ्चमभावस्तद्भावस्थनवांशश्च ताभ्यां तयोः स्वामिग्रहाभ्यां चैवं पूर्वोक्तफलविचारः कार्य इत्यर्थः, तस्याग्रयस्य सम्भवस्तस्याग्रिमसूत्रेऽनुवृत्तिः कार्या । भ्रातृभ्यामित्यादिसूत्रेषूपपदोपपदेशाभ्यां विचारः कार्य इति । कुक्षिपदेन प्रकरणपठितोपपदस्य ग्रहणम् । 'ननु स्वाम्यादिभिः कुक्षितदीशाविति सिंहरवीत्युक्तं तत्सर्वसाधारण्यादनुपयुक्तं विशेषतोऽस्मिन् शास्त्रेऽक्षरगम्यकानामेव ग्रहणादिति स्वटीकायां व्याख्यातम् ।" अनयोः कतरद्युक्तमिति निपुणं विवेचनीयं विपश्चिद्भिः, वस्तुतस्त्वत्रास्माकं व्याख्यानमेव समीचीनम् ॥ ३१ ॥

भाषा—जन्मलग्न क्रम से जन्मलग्न, जन्मलग्नेश तथा जन्मलग्न से नवम भाव, इस के नवमांश और नवमांश पति से भी उसी तरह फल विचार करना, जिस तरह पूर्व में उपपद, उस से सप्तम भाव, उस के नवांश, और इन दोनों के स्वामी पर से नवम भाव में विचार किया गया है ।

यहां "नीलकण्ठ" जिस प्रकार जन्मलग्न के क्रम से भावों का विचार किया जाता है, उसी तरह कुक्षि (उपपद) और उपपद के स्वामी इत्यादिकों से भी विचार करना। उपपद, उपपद के स्वामी, इन दोनों से जो पञ्चम स्थान, उस के नवांश, पञ्चम स्थान का स्वामी, पञ्चमस्थ नवांश स्वामी इन सब स्थानों से पूर्वोक्त फल का विचार करना।

यहां कुक्षि पद से उपपद का ही ग्रहण होता है । स्वाम्यादि टीकाकारों ने "कुक्षितदीशौ" इस का सिंहरवी ऐसा अर्थ किया है, पर यह अर्थ सर्व साधारण होने से युक्त नहीं है, क्यों कि विशेष कर के इस शास्त्र में अक्षरों के वश से सिद्ध जो संख्या उसी का ग्रह होता है ।

"भ्रातृभ्यां शनिः" इत्यादि सूत्रों में उपपद और उपपद के स्वामी से विचार करना, क्यों कि जहां जिस का सम्भव होता है उसी की अनुवृत्ति अग्रिम सूत्र में की जाती है" यह अपने टीका में व्याख्या किया है । इन दोनों अर्थों में कौन युक्त है यह पण्डित लोग विचार करें । वास्तव में यहां पर मेरा व्याख्यान ( कुक्षि=जन्मलग्न, पञ्चम=नवम ) ही ठीक है ।

अथात्र फलान्याह—

भ्रातृभ्यां शनिराहुभ्यां भ्रातृनाशः ॥ ३२ ॥

शुक्रेण व्यवहितगर्भनाशः ॥ ३३ ॥ पितृभावे शुक्रदृष्टेऽपि ॥ ३४ ॥
कुजगुरुचन्द्रबुधैर्बहुभ्रातरः ॥ ३५ ॥
शन्याराभ्यां दृष्टे यथास्वं भ्रातृनाशः ॥ ३६ ॥
शनिना स्वमात्रशेषश्च ॥ ३७ ॥ केतौ भगिनीबाहुल्यम् ॥ ३८ ॥

वि०—भ्रातृभ्यामिति । शनिराहुभ्यां, भ्रातृभ्यां=पूर्वोक्तेभ्यः कुशितदीशपद्मांशग्रहेभ्यः तृतीयैकादशस्थाभ्यां, भ्रातृनाशः=भ्रातृमरणं स्यात् ।

शुक्रेणेति । शुक्रेण=तृतीयैकादशान्यतरस्थेन शुक्रेण, व्यवहितगर्भनाशः=पूर्वापरभ्रातृगर्भनाशः स्यात् ।

पितृभाव इति । पितृभावे=लग्नादष्टमभावे, शुक्रदृष्टे=शुक्रेणावलोकिते, तदापि व्यवहितगर्भनाशः स्यात् ।

कुजेति । कुजगुरुचन्द्रबुधैः=कुशितदीशपद्मांशग्रहेभ्यः मङ्गलबृहस्पतिसोमसौम्यैस्तृतीयैकादशगैः, बहुभ्रातरः=बहुभ्रातृयुक्तः स्यात् ।

शन्याराभ्यामिति । शन्याराभ्यां=शनैश्चरमङ्गलाभ्यां दृष्टे प्रोक्तस्थानेभ्यस्तृतीयैकादशस्थाने, यथास्वं=यथाक्रमं, भ्रातृनाशः स्यात्, तृतीये दृष्टे कनिष्ठस्यैकादशे दृष्टे ज्येष्ठस्योभयत्र दृष्टावुभयोर्भ्रात्रोर्नाशः स्यादित्यर्थः ।

शनिनेति । शनिना=शनैश्चरेण दृष्टे पूर्वोक्तस्थानेभ्यो भ्रातृस्थाने, स्वमात्रशेषः=स्वमात्रावशिष्टः स्यादन्ये नश्यन्ति ।

केताविति । केतौ=प्रोक्तस्थानेभ्यस्तृतीयैकादशस्थाने केतुयोगे, भगिनीबाहुल्यं=भगिनीबाहुल्यं स्यात् ॥ ३२–३८ ॥

भाषा—जन्मलग्न, जन्मलग्नेश, जन्मलग्न से नवम भाव, उस के नवमांश और नवमांश पति से भ्रातृस्थान ( तृतीय, एकादश ) में शनि और राहु हों तो भाई का नाश होता है।

शुक्र हो तो अपने से व्यवहित पूर्व और व्यवहित पश्चात् गर्भ का नाश होता है।

लग्न से अष्टम में शुक्र की दृष्टि हो तो भी व्यवहित गर्भ का नाश होता है।

उक्त स्थानों से तृतीय, एकादश में मङ्गल, बृहस्पति, चन्द्र, बुध हों तो बहुत भाई वाला होता है।

उक्त स्थानों से तृतीय, एकादश में शनि और मङ्गल की दृष्टि हो तो यथाक्रम भाई का नाश होता है। अर्थात् तृतीय में दृष्टि होने से छोटे भाई का और एकादश में दृष्टि होने से बड़े भाई का नाश होता है।

अगर उन दोनों में केवल शनि की दृष्टि हो तो अकेला बचता है।

उक्त स्थानों से तृतीय, एकादश में केतु हो तो अधिक बहिन वाला होता है ॥

अथ दंष्ट्रायुक्तयोगमाह—

**लाभेशाद् भाग्यमे राहौ दंष्ट्रावान् ॥ ३९ ॥**

वि०—लाभेशादिति । लाभेशात्=उपपदात्सप्तमेशात्, भाग्यभे=द्वितीये, राहौ स्थिते सति, दंष्ट्रावान्=दंष्ट्रायुक्तः स्यात् ॥ ३९ ॥

भाषा—उपपद से सप्तमेश से द्वितीय में राहु हो तो बड़े बड़े दांत वाला होता है॥

अथास्फुटोक्तिमान् योगमाह—

**केतौ स्तब्धवाक् ॥ ४० ॥**

वि०—केताविति । केतौ=उपपदसप्तमेशाद्द्वितीये स्थिते केतौ, स्तब्धवाक्=अस्फुटोक्तिमान् भवेत् ॥ ४० ॥

भाषा—उपपद से सप्तमेश से द्वितीय में केतु हो तो स्फुट वक्ता नहीं होता है, अर्थात् रुक रुक कर बोलता है ॥ ४० ॥

अथ कुरूपयोगमाह—

**मन्दे कुरूपः ॥ ४१ ॥**

वि०—मन्द इति । मन्दे=उपपदात्सप्तमेशाद्द्वितीये शनैश्वरे स्थिते सति, कुरूपःस्यात् ॥ ४१ ॥

भाषा—उपपद से सप्तमेश से द्वितीय में शनैश्चर हो तो कुरूप होता है ॥ ४१ ॥

अत्रोक्तं वृद्धेन—

सप्तमेशाद्द्वितीयस्थे राहौ मूकः खले स्थिते ।
अदन्तोऽधिकदन्तो वा दंष्ट्रायुक्तोऽथवा भवेत् ॥
पवनव्याधिमान् केतौ यदा स्यादस्फुटोक्तिमान् ।
तत्र मिश्रग्रहैर्योगे मिश्रं फलमुदाहृतम् ॥

भाषा—उपपद से सप्तमेश जो हो उस से द्वितीय में राहु स्थित हो तो मूक होता है। पापग्रह स्थित हो तो बिना दांत अधिक दांत अथवा बड़े २ दांत वाला होता है। केतु स्थित हो तो वातव्याधि वाला अथवा अस्फुट वचन बोलने वाला होता है। अनेक ग्रहों का योग हो तो मिला हुआ फल समझना चाहिए।

अथ गौरादिवर्णज्ञानमाह—

**स्वांशवशाद् गौरनीलपीतादिवर्णाः ॥ ४२ ॥**

वि०—स्वांशेति । स्वांशवशात्=आत्मकारकनवांशस्वभावात्, गौरनीलपीतादिवर्णाः=जातकान्तरप्रसिद्धा गौरादिवर्णा ज्ञेयाः ॥ ४२ ॥

भाषा—आत्मकारक के नवांश राशि के अन्य जातकोक्त वर्ण स्वरूप वर्ण होता है।

अथान्यजातकोक्तवर्णानाह—

रक्तः श्वेतः शुकतनुनिमः पाटलोधूम्रपाण्डुश्चित्रः कृष्णः कनकसदृशः पिङ्गलः कर्बुरश्च
बभ्रुः स्वच्छः प्रथमभवनाद्येषु वर्णाः ।

भाषा—मेष लाल, वृष श्वेत, मिथुन हरा, कर्क गुलाबी, सिंह पीला (धूमर रङ्ग), कन्या चित्र, तुला काला, वृश्चिक सोने का रङ्ग, धन पीला, मकर लाल-श्वेत, कुम्भ नकुल के सदृश और मीन मछली के सदृश होता है ॥

अथ स्फुटार्थं चक्रम्—

| राशयः | मेषः | वृषः | मिथुनं | कर्कः | सिंहः | कन्या |
|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्णाः | रक्तः | श्वेतः | शुकतनु-निमः | पाटलः | धूम्रपाण्डु | चित्रः |
| राशयः | तुला | वृश्चिकः | धनु | मकरः | कुम्भः | मीनः |
| वर्णाः | कृष्णः | कनक सदृशः | पिङ्गलः | कर्बूरः | बभ्रुः | मत्स्यस्य सदृशः |

अथ देवभक्तिविचारमाह—

**अमात्यानुचराद्देवताभक्तिः ॥ ४३ ॥**

वि०—अमात्यानुचरादिति । अमात्यानुचरात्=अमात्यकारकस्यानुचरो भ्रातृकारकस्तस्मात्, देवताभक्तिः=देवताविषयकभक्तिविचार्या, अमात्यानुचरो देवताकारकस्तस्य पापत्वे क्रूरदेवतायां भक्तिः शुभत्वे सौम्यदेवतायामिति । तथा तस्योच्चगतत्वे स्वर्क्षगतत्वे च भक्तिर्दृढा, नीचगत्वे शत्रुराशिगतत्वे च भक्त्यस्थैर्यमित्यादिकं ज्ञेयम् ॥ ४३ ॥

भाषा—अमात्यकारक के अनुचर भ्रातृकारक से देवता में भक्ति का विचार करना । अर्थात् भ्रातृकारक ग्रह में पापत्व हो तो क्रूर देवता भक्ति होती है । शुभत्व हो तो सौम्य देवता में भक्ति होती है । अगर देवता कारक ( भ्रातृकारक ) उच्च या स्वक्षेत्रस्थ हो तो दृढ भक्ति होती है । नीच अथवा शत्रु क्षेत्रस्थ हो तो अदृढ भक्ति होती है ॥ ४३ ॥

अथ परजातादियोगमाह—

**स्वांशे केवलपापसम्बन्धे परजातः ॥४४॥ नात्र पापात् ॥४५॥**

शनिराहुभ्यां प्रसिद्धिः ॥ ४६ ॥ गोपनमन्येभ्यः ॥ ४७ ॥
शुभवर्गेऽपवादम् ॥ ४८ ॥ द्विग्रहे कुलमुख्यः ॥ ४९ ॥

वि०—स्वांश इति । स्वांशे=आत्मकारकनवांशे, केवलपापसम्बन्धे=केवलपापग्रहसम्बन्धे, परजातः=जारजातः स्यात् ।

नात्रेति । अत्र पापात्=आत्मकारकस्य पापात्, न=पूर्वोक्तं फलं न भवति । अर्थादात्मकारकश्चेत्पापस्तदा परजातो न भवति, कारकातिरिक्तश्चेत्पापस्तदैव परजातो भवतीत्यर्थः ।

शनिराहुभ्यामिति । शनिराहुभ्यां=कारकांशे शनिराहुभ्यां गताभ्यां, प्रसिद्धिः=परजातत्वप्रसिद्धिः स्यात् ।

गोपनेति । अन्येभ्यः=अन्यपापग्रहेभ्यः कारकांशे स्थितेभ्यः, गोपनं=परजातत्वगोपनं भवति ।

शुभवर्ग इति । शुभवर्गे=कारकांशे शुभग्रहस्य वर्गे, अपवादमात्रं=परजातत्वापवाद एव न तु परजातत्वम् ।

द्विग्रह इति । द्विग्रहे=कारकांशे ग्रहद्वयेन सहिते, कुलमुख्यः=कुले श्रेष्ठो भवति ॥

भाषा—आत्मकारक के नवांश में केवल पाप ग्रह के सम्बन्ध हो तो जार पुरुष से उत्पन्न होता है ।

अगर आत्म कारक पाप हो तो परजात नहीं होता है, अर्थात् आत्मकारक में पापत्व हो तो परजात नहीं होता, किन्तु आत्मकारक से भिन्न पाप ग्रहों के सम्बन्ध होने से परजात होता है ।

कारकांश में शनि और राहु हो तो जार से उत्पन्न होना ख्यात हो जाता है ।
कारकांश में अन्य पाप ग्रह हो तो परजातत्व गुप्त रहता है ।
अगर कारकांश में शुभ ग्रह के वर्ग हो तो परजातत्व अपवाद मात्र होता है ।
अगर कारकांश में दो ग्रह हों तो अपने कुल में श्रेष्ठ होता है ।

आतकतत्त्वे जारजयोगाः—

षष्ठाष्टमेशौ चन्द्रारयुतौ जारजः । षष्ठाङ्कौ पापयुतौ जारजः ॥
जीवशुक्रान्यतरयोगे ब्राह्मणजः । अंशे पापग्रहसम्बन्धे जारजः ॥
केन्द्रकोणेशयोगे जारजः । द्वित्रिपञ्चापीता समगा जारजः ॥
पापेऽङ्के शुभे पूर्णे ऽथ मन्दे जारजः । चन्द्रेऽङ्के बुधे शुक्रे कोणे भौमे जारजः ॥
लग्नेऽर्के गुरौ राहौ पितृव्यजः । लग्ने राहौ बुधयुक्तौ पूर्णे मौथमः ॥

शून्येषु केन्द्रेषु जारजः। सर्वे द्विषष्ठाष्टान्त्येषु जारजः॥
जीवदर्शहीनेऽब्जे जारजः। सेऽब्जे तुर्ये सपापचन्द्रे चन्द्रज्ञौ गुर्वदृष्टौ जारजः॥
पुष्पवन्ताविकभागौ गुर्वदृष्टौ जारजः। लग्नाम्बुपष्ठधर्मपयोगे जारजः॥
धर्मे सुखे च पापेऽङ्गपेऽबले जारजः। सुखे पापान्तरे लग्नपेऽबले पापदृष्टे जारजः॥
दारेशे धने सपापे भौमे दृष्टे जारजः। चन्द्रमन्दयोगे जारजः।

भाषा—षष्ठ और अष्टम स्थान के स्वामी चन्द्रमा, मङ्गल इन दोनों से युत हो कर चतुर्थ स्थान में हों तो जार से उत्पन्न कहना चाहिए।

षष्ठ और अष्टम स्थान के स्वामी पापग्रहों से युत हो तो जार से उत्पन्न कहना चाहिए।

षष्ठ और नवमस्थान के स्वामी शनि से युत हो तो शूद्र से उत्पन्न कहना चाहिए।

एवं षष्ठ और नवम स्थान के स्वामी गुरु से युत हो तो वैश्य से उत्पन्न कहना चाहिए।

सूर्य से युत हो तो क्षत्री से, गुरु और शुक्र से युत हो तो ब्राह्मण से उत्पन्न कहना चाहिए।

नवांश लग्न में पापग्रह का सम्बन्ध हो तो जार से उत्पन्न कहना चाहिए।

केन्द्र स्थानों ( १, ४, ७, १० ) के स्वामी से युत तृतीय भाव का स्वामी हो तो जार से उत्पन्न कहना चाहिए।

द्वितीय, तृतीय, पञ्चम और षष्ठ स्थान के स्वामी लग्न में स्थित हो तो जार से उत्पन्न कहना चाहिए।

पाप ग्रह लग्न में, शुभग्रह सप्तम में और शनि पञ्चम में हो तो जार से उत्पन्न कहना चाहिए।

चन्द्रमा लग्न में, शुक्र पञ्चम में और मङ्गल तृतीय में हो तो जार से उत्पन्न कहना चाहिए।

सूर्य लग्न में और चतुर्थ स्थान में राहु स्थित हो तो चाचा से उत्पन्न कहना चाहिए।

लग्न में मङ्गल और राहु, सप्तम स्थान में सूर्य और चन्द्रमा स्थित हो तो नीच जाति से उत्पन्न कहना चाहिए।

केन्द्रस्थान (१,४,७, १०) में कोई ग्रह नहीं हो तो जार से उत्पन्न कहना चाहिए।

सब ग्रह द्वितीय, षष्ठ, अष्टम और द्वादश में स्थित हों तो जार से उत्पन्न कहना चाहिए।

बृहस्पति का वर्ग लग्न में नहीं हो तो जार से उत्पन्न कहना चाहिए।

दशम, लग्न और चतुर्थ स्थान में पाप ग्रह से युत चन्द्रमा बैठा हो और लग्न, चन्द्रमा इन दोनों पर बृहस्पति की दृष्टि न हो तो जार से उत्पन्न कहना चाहिए।

सूर्य और चन्द्रमा दोनों एक राशि में स्थित हो और उस पर बृहस्पति की दृष्टि न हो तो जार से उत्पन्न कहना चाहिए।

लग्न, चतुर्थ, षष्ठ और नवम स्थानों के स्वामियों का एक राशि में योग हो तो जार से उत्पन्न कहना चाहिए।

नवम और चतुर्थ स्थान में पाप ग्रह बैठा हो और लग्न के स्वामी निर्बल हो तो जार से उत्पन्न कहना चाहिए।

निर्बली लग्न के स्वामी दो पाप ग्रहों के मध्य में स्थित होकर चतुर्थ में स्थित हो और उस पर पापग्रह की दृष्टि हो तो जार से उत्पन्न कहना चाहिए।

सप्तम भाव के स्वामी पाप ग्रह से युत हो कर धन स्थान में बैठा हो और उस पर मङ्गल की दृष्टि हो तो जार से उत्पन्न कहना चाहिए।

जारभङ्गयोगाः—

लग्नपेऽङ्गे वा लग्नद्रष्टरि जारजयोगभङ्गः। लग्ने जीवयुतदृष्टे जारजयोगभङ्गः॥
लग्नचन्द्रान्यतरो जीवभार्गवान्यतरगो जारजयोगभङ्गः॥

भाषा—लग्नेश लग्न में हो या लग्न को देखता हो तो जारज योग का भङ्ग समझना चाहिए।

बृहस्पति से लग्न युत या दृष्ट हो तो जारज योग का भङ्ग समझना चाहिए।

लग्न और चन्द्रमा बृहस्पति के राशि या दश वर्ग में हो तो जारज योग का भङ्ग समझना चाहिए।

इति महर्षिजैमिनिप्रणीत-जैमिनिसूत्रटीकायां
प्रथमाध्याये चतुर्थः पादः समाप्तः।

इति प्रथमाध्यायः समाप्तः।

---

## अथ द्वितीयाध्ये 'प्रथमः' पादः।

अथायुर्निर्णयं विवक्षुरादौ कुत आयुर्विचार इत्याह—

आयुः पितृदिनेशाभ्याम् ॥ १ ॥

वि०—आयुरिति। पितृदिनेशाभ्यां=लग्नेशाष्टमेशाभ्यां, आयुः=आयुर्विचार्यमिति शेषः ॥ १ ॥

भाषा-लग्नेश और अष्टमेश इन दोनों पर से आयुर्दाय का विचार करना चाहिए।

अथ स्वमतेन दीर्घाद्यायुर्योगमाह—

प्रथमयोरुत्तरयोर्वा दीर्घम् ॥२॥ प्रथमद्वितीययोरन्त्ययोर्वा मध्यम् ॥३॥
मध्ययोराद्यन्तयोर्वा हीनम् ॥ ४ ॥

वि०—प्रथमयोरिति। प्रथमयोः = चरयोर्मध्ये स्थितयोर्लग्नेशाष्टमेशयोः,

दीर्घं=दीर्घायुर्योगः स्यात्, तथोत्तरयोः=स्थिरद्विस्वभावयोर्मध्ये स्थितयोर्लग्नेशाष्टमेशयोः, दीर्घं=दीर्घायुर्योगः स्यात् । अर्थात्-यत्र कुत्रापि चरराश्योर्मध्ये स्थितयोर्लग्नेशाष्टमेशयोर्दीर्घायुर्योगः स्यात्, स्थिरद्विस्वभावयोर्मध्ये स्थितयोर्लग्नेशाष्टमेशयोर्वा दीर्घायुर्योगः । तद्यथा-स्थिरे लग्नेशे सति द्वन्द्वेऽष्टमेशः, द्वंद्वे लग्नेशे सति स्थिरेऽष्टमेश इति पर्यायेण द्वावपि भवतस्तदापि दीर्घायुर्योगः स्यात् । अनेकस्मिन्नेव चरादौ तदुभयसत्त्वे एकस्यैव तदुभयस्वामित्वे वा न योगहानिः । ६

प्रथमद्वितीययोरिति । प्रथमद्वितीययोः=चरस्थिरयोर्मध्ये स्थितयोर्लग्नेशाष्टमेशयोः ( चरे लग्नेशः स्थिरेऽष्टमेशो वा स्थिरे लग्नेशश्चरेऽष्टमेशः ) तदा मध्यं=मध्यायुर्योगः स्यात् । तथा अन्त्ययोः=द्विस्वभावस्थयोर्लग्नेशाष्टमेशयोः ( द्विस्वभावयोर्यत्र कुत्रापि लग्नेशाष्टमेशौ चेद्भवतस्तदापि ), मध्यायुः स्यात् ।

मध्ययोरिति । मध्ययोः=स्थिरराशिस्थयोर्लग्नेशाष्टमेशयोः वा आद्यन्तयोः=चरद्विस्वभावस्थयोस्तयोः, हीन=अल्पायुर्योगः स्यात् ॥ २-४ ॥

भाषा—लग्नेश और अष्टमेश दोनों चर राशि में अथवा स्थिर, द्विस्वभाव इन दोनों में हों तो दीर्घायु योग होता है । अर्थात् लग्नेश और अष्टमेश दोनों जहाँ कहीं भी चरराशि में स्थित हो तो दीर्घायु योग होता है । अथवा लग्नेश और अष्टमेश इन दोनों में से कोई एक स्थिर राशि में दूसरा चर राशि में जैसे लग्नेश स्थिर में हो तो अष्टमेश द्विस्वभाव में अथवा लग्नेश द्विस्वभाव में हो तो अष्टमेश स्थिर में तब भी दीर्घायु योग होता है ।

लग्नेश और अष्टमेश दोनों चर, स्थिर दोनों में स्थित हो अथवा दोनों केवल द्विस्वभाव में स्थित हो तो मध्यायु योग होता है । जैसे लग्नेश चर में स्थित हो तो अष्टमेश स्थिर में, अष्टमेश चर में हो तो लग्नेश स्थिर में अथवा लग्नेश और अष्टमेश जहाँ कहीं दोनों द्विस्वभाव राशि में हो तो मध्यायु योग होता है ।

अगर लग्नेश और अष्टमेश दोनों स्थिर राशि में हो अथवा दोनों में से कोई एक चर में दूसरा द्विस्वभाव में हो तो हीनायु योग होता है ॥ २-४ ॥

अथ प्रकारान्तरेणायुर्विचारमाह—

एवं मन्दचन्द्राभ्याम् ॥ ५ ॥

वि०—एवमिति । एवं=यथा पूर्वं लग्नेशाष्टमेशाभ्यामायुर्विचारः कृतस्तथा, मन्दचन्द्राभ्यां=शनिचन्द्राभ्यां लग्नचन्द्राभ्यां वायुर्विचारः कार्यः ।

मन्दपदेन शनेर्ग्रहणं च ( मन्द=८५, द्वादशभक्ते शेषम्=१ ) च मदनं भवास्यतः एवं लग्नचन्द्राभ्यां शनिचन्द्राभ्यां वा-आयुर्विचारः कार्य इति व्याख्यानं समीचीनम् । अथ कुत्र लग्नचन्द्राभ्यां कुत्र च शनिचन्द्राभ्यां विचारः कार्य-

इति सन्देहनिवारकविशेषसूत्रमेतदध्यायाग्रिमस्थनवमसूत्रमेव कल्पते। कश्चिट्टीकाकारः द्वयोरपि सूत्रयोर्मन्दपदेन लग्नमेव गृह्णाति । तथापरोऽत्र मन्दपदेन शनैरेव ग्रहणं करोति, परश्चात्र पूर्वोक्तार्थ एव बहुसम्मतत्वात्समीचीनः ॥ ५ ॥

भाषा—जिस प्रकार लग्नेश और अष्टमेश इन दोनों के वश से दीर्घादि आयुर्दाय विचार किया गया है। उसी तरह शनि, चन्द्रमा या लग्न, चन्द्रमा से विचार करना चाहिए।

यहां पर मन्द पद से शनि और लग्न ( मन्द=८५, ८५=१ ) दोनों का ग्रहण किया है अतः इसी तरह शनि, चन्द्रमा से वा लग्न, चन्द्रमा से विचार करना चाहिए ऐसा अर्थ करना ठीक है। तथा कहां शनि चन्द्रमा से और कहां पर लग्न, चन्द्रमा से विचार करना चाहिए यह सन्देह निवारण करने वाला विशेष सूत्र इसी अध्याय में इस सूत्र से आगे नवम सूत्र है।

कितने टीकाकार दोनों सूत्रों में मन्द पद से लग्न का ही ग्रहण करते हैं। तथा बहुत दोनों जगह शनि का ही ग्रहण करते हैं। परन्तु यहां बहु सम्मत होने के कारण पूर्वोक्त अर्थ ही समीचीन है।

अथ तृतीयप्रकारेणायुर्विचारमाह—

पितृकालतश्च ॥ ६ ॥

वि०—पितृकालेति । पूर्वोक्तरीत्यैव पितृकालतः=जन्मलग्नहोरालग्नाभ्यामप्यायुर्विचारः कार्यः ॥ ६ ॥

भाषा—पूर्वोक्त रीति से जन्मलग्न और होरालग्न पर से भी आयुर्दाय विचार करना ॥ ६ ॥

अथ दीर्घाद्यायुर्ज्ञानाय सुलभः प्रकारः—

चरे चरस्थिरद्वन्द्वाः स्थिरे द्वन्द्वचरस्थिराः।द्वन्द्वे स्थिरद्वन्द्वचरा दीर्घमध्याल्पकाः क्रमात् ॥

भाषा—यदि योग कारक दोनों ग्रह चर में हो तो दीर्घायु योग होता है। एक चर में और दूसरा स्थिर में हो तो मध्यायु योग होता है। एक चर में दूसरा द्विस्वभाव में हो तो अल्पायु योग होता है।

इसी तरह एक स्थिर में और दूसरा द्विस्वभाव में हो तो दीर्घायु योग होता है। एक स्थिर में दूसरा चर में हो तो मध्यायु योग होता है। दोनों स्थिर में हो तो अल्पायु योग होता है।

तथा एक द्विस्वभाव में और दूसरा स्थिर में हो तो दीर्घायु योग होता है। दोनों द्विस्वभाव में हो तो मध्यायु योग होता है। एक द्विस्वभाव में और दूसरा चर में हो तो अल्पायु योग होता है।

अत्र चक्ररचनाप्रकार उक्तो वृद्धैः—

चक्रमेदारमहं वक्ष्ये शृणु त्वं तं द्विजोत्तम। चतूरेखालिखेत्तिर्यक् चतुरूर्ध्वं लिखेत्पुनः॥

नवकोष्ठे त्रयो योगा दीर्घमध्याल्पमायुषि । आद्यत्रये चरं लेख्यं तदधःस्थे क्रमेण च ॥
चरं स्थिरं द्विःस्वभावं संलिखेद्द्विजसत्तम । मध्ये स्थिरत्रयं कोष्ठे तदधो द्विःस्वभावतः ॥
द्वन्द्वं चरं स्थिरं लेख्यं निर्विशङ्कं द्विजोत्तम । अन्त्यत्रये द्विःस्वभावं तदधः स्थिरमादिशेत् ॥
स्थिरं द्वन्द्वं चरं विप्र क्रमेण संलिखेत् सुधीः । तिर्यक् कोष्ठानुसारेण दीर्घमध्याल्पमायुषि ॥
एवं पङ्क्तित्रयं विप्र आदौ पङ्क्तित्रयेण च । चराधः स्थिरपङ्क्तिश्च स्थिरपङ्क्तेरधोऽभयम् ॥
चतुरस्रं लिखेद्यन्त्रं नवकोष्ठान्तरे द्विज । प्रथमाङ्केन संलेख्यमूर्ध्वकोष्ठत्रयात्मके ॥
तिर्यक् पङ्क्तौ च द्वित्रीणि तिर्यक्पङ्क्तित्रयेष्वपि । तदधोऽप्यूर्ध्वपङ्क्तौ च लिखेदेकं त्रयं द्वयम् ॥
मध्यपंक्त्यूर्ध्वे संलेख्यं द्वयमेकं त्रयं पुनः । अन्त्यपंक्त्यूर्ध्वके लेख्यं त्रयं द्वैकं द्विजोत्तम ॥
एवं क्रमेण वै विप्र तत्कोष्ठत्रिपङ्क्तिषु । आयुर्दीर्घमध्याल्पात् विज्ञेयानि भवन्ति हि ॥
अधरोत्तरक्रमेणैव नामभागत्रिकोष्ठके । दीर्घायुश्च विजानीयान्निर्विशङ्कं द्विजोत्तम ॥
मध्यकोष्ठत्रयं मध्ये दक्षिणकोष्ठकेऽल्पकम् । राशीनां त्रिविधा भेदा भाषिता द्विजसत्तम ॥
लग्नाष्टमेशयोर्विप्र दीर्घादौ च त्रयं त्रयम् । नवकोष्ठे विजानीयादायुः साधन हेतवे ॥
तदेव संविजानीयात्कोष्ठार्के लग्नचन्द्रयोः । नवकोष्ठा महाप्राज्ञ विज्ञेया लग्नहोरयोः ॥
एवं चरादिराशीनां भेदेनापि पृथक् पृथक् । भावा भेदादिसंयुक्तं तथा मे कथयाम्यहम् ॥

भाषा—आगे के चक्र से स्पष्ट है ।

अथात्र-स्फुटार्थं चक्रम्—

| | १ योगः | २ योगः | ३ योगः |
|---|---|---|---|
| दीर्घायुः | चरभे लग्नेशः<br>चरभेऽष्टमेशः | स्थिरभे लग्नेशः<br>द्विस्वभावेऽष्टमेशः | द्विस्वभावे लग्नेशः<br>स्थिरभेऽष्टमेशः |
| मध्यायुः | चरभे लग्नेशः<br>स्थिरभेऽष्टमेशः | स्थिरभे लग्नेशः<br>चरभेऽष्टमेशः | द्विस्वभावे लग्नेशः<br>द्विस्वभावेऽष्टमेशः |
| अल्पायुः | चरभे लग्नेशः<br>द्विस्वभावेऽष्टमेशः | द्विस्वभावे लग्नेशः<br>चरभेऽष्टमेशः | स्थिरभे लग्नेशः<br>स्थिरभेऽष्टमेशः |

अथ प्रकारत्रयेष्व एकस्मिन्नेव समागते तदेवायुर्ग्राह्यमिति निर्विवादमेव, प्रकारत्रयेष्वेकस्मान्द्भिन्नायुषि समागते निर्णयमाह—

सम्वादात्प्रामाण्यम् ॥ ७ ॥

